जहां दोष है सो गुन होय और जहां गुन है सो दोष होय तहां लेस या नाम कह करिकै बुद्धि के भंडार कवि बरनते हैं ॥ ३६७ ॥

दोष ते गुन को उदाहरण दोहा।

कत सजनी है अनमनी अँसुवा भरति ससंक ।
बड़े भाग नँदलाल सों झूठहु लगत कलंक ॥

हे सखी क्यों उदास होय कै डर आसू भरती है कृष्ण सों झूठे ही कलंक लगे है तो बड़े भाग हैं । इहां कलंक दोष को गुन मान्यो याते लेस है ॥ ३६८ ॥

गुन ते दोष को उदाहरण दोहा।

प्रतिबिम्बित तो बिम्ब मैं भूतल भयो कलंक ।
निज निर्मलता दोष यह मन मैं मानि मयंक ॥

तो बिम्ब मैं प्रतिबिम्बित होंगे से कलंक भयो मयंक मैं यह दोष अपनो निर्मलता मानी । इहां निर्मलता गुन सैं कलंक दोष भयो याते लेस है ॥ ३६९ ॥

अथ मुद्रा लक्षण दोहा।

प्रकृत अर्थ पर पदनि सों गुढ़ प्रकासत अर्थ ।
मुद्रा तासौं कहत हैं कवि मतिराम समर्थ ॥

प्रस्तुत अर्थ के पदनि सों और अर्थ गुढ़ निकसै तासों मुद्रा कहते हैं मतिराम कहै है समर्थ कवि हैं ते ॥३७०॥

उदाहरण दोहा।

देह दीप दीपति दिपै वदन चन्द की जोति ।
दामिनिदुति मुसकानिरुद् सुखकोखानिउदोति॥

देहरूपी दिया की प्रभा दिपै है मुखचन्द्रमा की जोति है बीजरी की कान्ति है मृदुमुसकानि है सो सुख को खानि सोभित है। इहा दीप चन्द दामिनी निकसे याते मुद्रा है ॥ १७१ ॥

अथ रत्नावली लक्षण दोहा।

प्रस्तुत अर्थनि को जहाँ क्रम तें थापन होय।
तहाँ कहत रत्नावली कवि रस बुद्धि समोय॥

जहा प्रासगिक अर्थनि को क्रम से आरोप होय तहा रत्नावली कहते है कवि हैं सो रस मे बुद्धि कों समोय के।

उदाहरण कवित्त।

जीतय जे रावत ऐरावत सों जग मग पुण्डरीक के गनत पुण्डरीक छद हैं। वामन वामन सदु कुमुद कुमुद गनै अजन के जैतवार अजन से कद हैं॥ पुष्पदन्तहू के दन्त तोरय ज्यौं पुहुप सार छीन लेत सार्वभौमहू के सदा मद हैं। प्रबल प्रतीक सुप्रतीक के जितैया रैया राव भावसिंह तेरे दान के दुरद हैं॥ ३७३॥

जो रावत ऐरावत सों जग जीतें पुण्डरीक के अगनि कों कमल के पत्र गनते हैं वामन कों वामन गनते हैं। अजन को जीतनेवाले हैं अञ्जन से कद के हैं पुष्पदन्त के दातनि कों तोरें जैसें फूलनि को मार सदा सार्वभौम को

मद कों भी छोनि लेत है प्रबल प्रतीक है सुप्रतीक के जो तनैवारे है, हे राजान के राजा भावसिंह तेरे दान के दुरद हैं ते। इहा ऐरावतादि दिग्गज क्रम तें कहे यातें रत्नावली है। १७३॥

अथ तदगुन लक्षण दोहा।

जहाँ आपनो रंग तजि लेत और को रंग।
तदगुन तहँ वर्नन करत जे कवि बुद्धि उतंग॥

जहां आपनो रंग छोड़ि कै और को रंग लेत तहां तदगुन वर्नन करते हैं जे ऊंची मति के कवि हैं ते॥१७४॥

उदाहरण सवैया।

हीरनि मोतिन के अवतंसनि सोने के भूषन की छवि छावै। हार चमेली के फूलन के तिन मैं रुचि चंपक की सरसावै॥ अंग के संग तें के-सरि रंग की अम्बर सेत मैं जोति जगावै। बाल छबीली छपाये छपै नहिं लाल कहौ अब क्यों-करि आवै॥ १७५॥

हीरा मोतीन का गहनानि मैं सोना का गहनान की छवि छावे है चमेली का फूलनि का हार है तिनमैं चंपा की कान्ति सरसावै है। तन के संयोग सें स्वेत वस्त्र मैं केसरि का रंग की जोति जगावे है। छवि की भरी नायिका है सो दुरायें तें दुरै नहीं है लाल कहो अब कैसें आवै

इहा गहना हार वसनि ने आपनों रंग छोडि संग रग लियो याते तदगुन है ॥ १७५ ॥

वनितभूषन । मध्यम नायक उदाहरन दोहा ।

पिय अनबोली लखि तुरत ठठकि रहे ब्रजनाथ।
पुनि हँसती लखि जाय ढिग भये हरितभरिवाथ॥

अथ पूर्वरूप लक्षण दोहा ।

जहँा और को रग तजि बहुरि आपनों लेत ।
बरनत पूरव रूप तहँ कवि मतिराम सचेत ॥

जहा और को रग छोडि के फेरि आपनों रग ले ले तहाँ पूर्व रूप बरनते हैं मतिराम कहे है सचेत कवि है ते।

उदाहरण दोहा ।

मुकुत हार हरि के हिये मरकत मनिमय होत।
पुनि पावत रुचि राधिका मुख मुसकानिउदोत॥

मोतीन को हार हरि के उर में पन्नामय होता है फेरि रुचि कों पावै है । राधिका के मुख को हाँसी के उदोत सें इहा मोती ने पन्ना को रग लेय फेरि आपनों लियो याते पूर्व रूप है ॥ १७७ ॥

द्वितीय पूर्व रूप लक्षण दोहा।

प्रगटित पूरव दशहि को जहँ अनुवर्तन होत ।
दूजो पूरव कहि तहाँ बरनत पडित गोत ॥

जहा पूरव तुल्य को अनुवरता प्रगटित होय तहाँ दूसरो पूर्व रूप पडितन के समूह बरनते हैं ॥ १७८ ॥

उदाहरण दोहा।

वदन चन्द को चाँदनी देह दीप की जोति ।
राति बिते हू लाल वहि भौन राति सी होति ॥

मुख चन्द्रमा की चाँदनी है देह रूपो दिया की जोति है। हे लाल राति बीते पै भी उस घर में राति सी होती है। इहा दिन होने पै भी रातिही रही यातें दूसरो पूर्व रूप है ॥ १७८ ॥

अथ अतदगुन लक्षण दोहा।

जहाँ सग मे और को रग कछू नहि लेत ।
तहाँ अतद्गुन कहत हैं कविजन बुद्धिनिकेत ॥

जहा सगति में को और कछू रग नहीं ले तहां अतदगुन कहते हैं कवि लोग बुद्धि के घर ॥ १८० ॥

उदाहरण दोहा।

लाल,बाल अनुराग सो रँगत रोज सब अग ।
तऊ न छोडत रावरो रूप साँवरो रग ॥ ३८१ ॥

हे लाल नायिका है सो प्रेम सौं रोजोना सब अग रँगे है तौ भी आप को रूप है सो स्याम रग कों नहीं छोड़े है अर्थात अनुराग को रग नही लगे है। इहा स्याम नै सगति को गुन नहीं लियो यातें अतद्गुन है ॥ १८१ ॥

अथ अनगुन लक्षण दोहा।

सम रुचि संगति और के बढत आपनों रग ।
अनगुन तासों कहत हैं जे कवि बुद्धिउतग ॥

समान कांति और की संगति सें आपनों रंग बढ़ै तिह सौं अनगुन कहते हैं जे कवि ऊंची मति के हैं ते ॥१८३॥

उदाहरण दोहा।

विरी अधर अंजन नयन मेंहदी पग अरु पानि।
तन कंचन के आभरन लसत सरस छवि खानि॥

ओठनि में बीडी नैननि मे कज्जल पग और हाथन मैं मेंहदी शरीर मैं सोना का गहना अधिक शोभा की खानि लसते हैं इहां बिरी अंजन मेंहदी आभरन मैं समान रंग अधरादि संगति सें अपनों रंग अधिक भयो याते अनुगुन है।

अथ मीलित लक्षण दोहा।

एक रूप ह्वै जाति मिलि जहाँ होत नहिं भेद।
बरनत मीलित है तहाँ जिनकी बानी वेद ॥-

जहां मिलि के एक रूप हो जाय भेद नहीं होय तहां जिनकी बानी वेद हैं ते मीलित बरनते हैं॥ १८४ ॥

उदाहरण कवित्त।

अंगनि मैं चन्दन घनसार अंगराग सेत सारी छीर-फैन की सी आभा उफनाति है। राजत रुचिर रुचि मोतिन के आभरनि कुसुमकलित केस सोभा सरसाति है॥ कवि मतिराम प्रान प्यारे को मिलन जाति करिकै मनोरथनि मृदु-मुसकाति है। होति ना लखाई निसि चन्द की

उज्यारी मुख-चन्द की उज्यार तन छाहीं, छपि जाति है ॥ ३८५ ॥

अगनि मैं सेत चन्दन कपूर अगराग देत सारी की सी उफनै है मोतीन का गहनानि की सुन्दर कान्ति राजै है फूलनयुत बारन की साभा सरसाती है मतिराम कवि कहै है प्रानप्यारे सैं मिलने कौं जाती है मनोरथन कौ करिके कोमल हँसती है राति मे चन्द्रमा की चाँदनी मैं जानी नहीं पड़े है मुख चन्द्रमा को चाँदनी सैं तन छाया भी छिपि जाती है। इहा चाँदनी मैं नायिका मिलि गई यातैं मीलित है। ३८५ ॥

सवैया।

देखि देखि सजनी सयानी सबै कचन के रग सम अगन मैं भूषन बनावै ना। नायनिहू लाय लाय मलि मलि भूलि जाय जावक लगायो ,ना लगायो पार पावै ना ॥ सुकवि गुलाब त्यो प्रदीप कौ बताये बिन बैठे जिहिं भौन जनी दीपक ,ज-गावै ना। कुन्दन कमालन के मालन मै हीर लाल लालन लगाये बिन लाल पहिरावै ना ॥

दोहा

रग स अग प्रकास को गर्व जनावत जोय।
रूपगर्बिता पुरतिया मानु लेन तैं होय ॥ २ ॥

पायन नायक मिलि गयो यातें मीलित भाय ।
मीलित मोलित मैं जहाँ भेद न जान्यो जाय ॥

अथ सामान्य लक्षण दोहा ।

भिन्न रूप हू मैं जहाँ पैये कछु न विशेप ।
तहाँ कहत सामान्य है पंडित लोग अशेष ॥

जहा न्यारा रूप मे भी कछू अधिक नहीं पावै तहां सामान्य कहते हैं संपूर्ण पंडित लोग ॥ ३८६ ॥

उदाहरण कवित्त ।

सारी जरतारी की झलक झलकति तैसी केसरि को अंगराग कीन्हीं सब तन मे । तीछन तरनि की किरिनि तें दुगुन जोति जागति ज वाहिर जटित आभरन मे ॥ कवि मतिराम आभा अगनि अँगारनि की धूम कैसी धारा छवि छा जति कचन मे । ग्रीषम दुपहरी मैं हरि कौं मि-लन चली जानी जाति नारि ना दवारिजुत वन मे ॥ ३८७ ॥

जरी को साड़ी को झलक झलके है तैसोही केसरि को अंगराग शरीर मे कियो है पैनी सूरज की किरिन सौं दूनो जोति जगे है रत्ननि के जड़े गहनानि में मतिराम कवि कहै है अगनि को आभा अंगारान की धौ है धुवा

को सो धार की छवि बालन में छाजै है निदाघ की दो पहरी मे कथा सैं मिलने कौं जातो है नारि जानी नहीं जाय है दावानल भिन्न रूप है तो भी जानि नहीं परी याते सामान्य है ॥ १८७ ॥

अथ उन्मीलित विशेष लक्षण दोहा ।

जहँ मीलित सामान्य मे पैयत भेद विशेष ।
उन्मीलित सविशेष कवि बरनत मति उल्लेष ॥

जहा मीलित और सामान्य मैं कोई अन्तर पावै तहा उन्मीलित और विशेष बडी बुद्धि के कवि बरनते हैं ॥१८८॥

उन्मीलित उदाहरण दोहा ।

सरद चाँदनी मे प्रगट होत न तिय के अग ।
सुनत मजु मजीर धुनि सखो न छोडति सग ॥

सरद की चाँदनी मे तिया के अग जाहर नहीं होते सुन्दर मजीरनि को अवाज सुनतो हुई सखो साथ नहीं छोडै है। इहा चाँदनो मे मिली नायिका मजीर धुनि सैं जानी यातैं उन्मीलित है ॥ १८९ ॥

विशेषक उदाहरन दोहा ।

आई फूलनि लैन कौं चली बाग मे लाल ।
मृदु बोलनि सो जानिये मृदुबेलिनि मैं बाल ॥

फूल लेने कौं आई है हे लाल बाग मे चलो कोमल बातन सौं जानिये है कोमल लतानि मे नायिका यहा बेलि बाल मे बोलबा सौं भेद जान्यो यातैं विशेषक है ॥

अथ गूढोत्तर लक्षण दोहा।

अभिप्राय सों सहित जो उत्तर कोऊ देय।
तिहिं गूढोत्तर कहत है सुकवि सरस्वति सेय॥

जो कोऊ अभिप्राय करि सहित उत्तर दे तिसकों गूढोत्तर कहते हैं सुकवि हैं ते सारदा कों सेइ के। १८१।

उदाहरन दोहा।

ग्वालिन देहुँ बताइ हों मोहि कछू तुम देहु।
बसीवट की छांह मैं लाल जाय लखि लेहु॥

मैं गोपी बता द्यों तुम कछू मोकों द्यो तो है लाल बसीवट की छाया में जाय के देखि ल्यो इहाँ बसीवट नीचे मिलाप आशय है यातें गूढोत्तर है॥ १८२॥

सवैया।

अब होय घरी दिन आय रह्यौ पथ जात गुलाब सु ठीक नहीं। नजदीक न ग्राम उजारि महा मग लूटत लोग अगे दिनही॥ ढूँढ़िहिं ठाँ वहुधाम सरै सब काम तमाम मिलै वरवस्तु सही। तुम जाहु न जाहु करौ जु रुचै सु दयाधरि मैं हित वात कही॥ १॥

दोहा।

परदेशी सें उक्ति ते स्वय दूतिका चार
उत्तर दीने भाव ते गूढोत्तर लकार॥ २॥

अथ चित्र लक्षण दोहा।

जहँ बूझत कछु बात कौ उत्तर सोई बात ।
चित्र कहत मतिरामकवि सकल सुमतिअवदात॥

जहाँ कछू बात कौ पूछै सोई बात उत्तर होय मतिराम कवि कहै है तिसकौं सब उज्वल सुमति चित्र कहते हैं॥

उदाहरण दोहा।

सरदचद की चाँदनी को कहिये प्रतिकूल ? ।
सरदचद की चाँदनी कोक हिये प्रतिकूल ३९४

सरद के चन्द्रमा को चाँदनी कहिये किसकौं दुखद है, उत्तर सरद का चद्रमा की चादनी चक्रवाकका मनकौं दुखद है इहाँ प्रश्नउत्तर उनही अक्षरों में है यातै चित्र है॥

द्वितीय चित्र लक्षण दोहा।

बहुती बातनि को जहा उत्तर दीजे एक ।
चित्र बखानत हैं तहाँ कविजन बुद्धिविवेक॥३९५॥

जहाँ बहुत बातनि को एक उत्तर दीजिये तहाँ चित्र कहते है कवि लोग बुद्धि के ज्ञान सें॥ ३९५॥

उदाहरण दोहा।

को हरिवाहन जलधिसुत को है ज्ञानजहाज ।
तहाँ चतुर उत्तर दियो एक वचन द्विजराज॥

हरि को वाहन कौन है ? समुद्र को पुत्र कौन है ? ज्ञान की जहाज कौन है ? तहा चतुर ने जवाब एक बात मैं

द्विजराज है अर्थात गरुड चन्द्रमा ब्राह्मण है इहां तीन प्रश्न दियो कि को श्लेष करि एक शब्द में उत्तर है ॥ ३८६ ।

अथ सूक्ष्म लक्षण दोहा ।

जानि पराये-चित्त की ईहा जो आकूत ।
होय जहाँ सूचम तहाँ कहत सुकविपुरहूत॥३८७॥

जहँा पराये के मन की बात जानि के जो आशय व हित चेष्टा होय तहां सूक्ष्मकहते हैं अच्छे कविन के इन्द्र।

उदाहरण सवैया ।

लाल सखीनि मैं बाल लखी मतिराम भयो उर आनद भीनो । हाथ दूहूनि सौं चपक गुच्छनि को जुग छाती लगाय कै लीनो ॥ चन्द मुखी मुसकाय मनोहर हाथ उरोजनि अन्तर दीनो । आँखिनि मूंदि रही मिसि कै मुख ढाँपि निचोल को अचल कीनों ॥ ३८८ ॥

कृष्ण ने सखी में नायिका कौं देखी मतिराम कहै है हृदो आनन्द मैं भेयो भयो, दोनू हाथनि सौं चपा का फूलनि को जोडो छाती सो लगा लियो चन्दमुखी है सो हसिकै सुन्दर हाथ कुचनि के भीतर कियो मिस करिकै आंखिन कौं मूंदि रही मुख की आड में निचोल को वस्त्र कियो। इहाँ चपक फूल को जोडो छाती कै लगायो तामैं कुचन सौं छाती का स्पर्श की इच्छा जताई तब नायिका

नै छाती के हाथ लगाइ जताई तुम मेरा हृदय मे बसी हौ, आँपि मूदि के जताई कमल मुदे पै मिलौंगो अर्थात राति मैं मुख ढापि के जताई चद्रमा अस्त होयगो तब मिलौंगो यह आशय है याते सूक्ष्म है ॥ ३९८ ॥

सवैया ।

वेष बनाय सखीगन मैं तिय वैठि रही मन आनँद भीनौ । आय तहाँ इक आन सखी कल कज खिल्यौ कर मैं गहि लीनौ ॥ हेत जनाय कछू मुसकाय गुलाब कहै पग के ढिग कीनौं । कौन विचार विचारि वधू कलिका करिकै सजनी कर दीनौ ॥ १ ॥

दोहा ।

पतिप्रणाम जलजात के पद सपरस तें जानि ।
तिय कलिका करिदीनसो साँझमिलन पहिचानि॥
क्रियाचातुरी तैं यहाँ क्रिया विदग्धा चार ।
पर आशय लखि जहँ क्रियाकरै सुसुच्छम विचार॥

अथ पिहित लक्षण दोहा ।

जानि पराई वृत्ति जहँ क्रिया सहित आकूत ।
तहाँ पिहित वर्नन करत जे कवि सुमति सपूत॥

जहा पैला की रीति यौं जानि के आशय सहित

क्रिया होय तहा पिहित बर्नन करते हैं जे सुमति सपूत कवि हे ते ॥ ३९८ ॥

उदाहरण सवैया।

और तिया सँग कुञ्जविहारी रह्यो निसि मै वसि कै रसभीनो। प्रात समै मतिराम बखानत राधिका-मंदिर आवन कीनो ॥ बोली न बोल कछू लखिकै घनसुंदर को पट नील नवीनो। अवर केसरि रंग रँग्यो मुसकाय कै मोहन कै कर दीनो ॥ ४०० ॥

कृष्ण है सो और स्त्री के साथ रस मैं भीजि के राति मे बसि कै रह्यो, मतिराम कहै है प्रभात भये राधा के घर आवन कियो कछू बोल नही बोली मेघ से सुंदर को वस्त्र नीलो नयो देखि के केसरि का रंग को रँग्यो वस्त्र हसि कै कृष्ण का हाथ में दियो । इहा अन्य नायिका को पट पलटि यह जतायो यातैं पिहित है ॥ ४०० ॥

सवैया।

नीति विनै गुनआगर नागर नाह उमाह भयो रँगभीनो। नेहनह्यो चितचाह गह्यो ढिग आय कह्यो हित बैन प्रवीनो। सो सुनि हो हरषी मुसकी न गुमाय अनादर आदर कीनो।

क्यो मन अर्पन कारक पीकर दर्पवती तिय द॰ र्पन दीनो ॥ १ ॥

दोहा।

सुरतचिन्ह दरसाव हित तियपिय मुकुरदिखाव।
पिहित जानि परबात को आशयसहित जनाव॥

अथ व्याजोक्ति लक्षण।

और हेतु बचननि जहाँ आकृति गोपन होय।
व्याज उक्ति तहँ कहतकवि ग्रन्थ समुद्र विलोय॥

अन्य कारन के बचननि सों जहा स्वरूप को छिपा यबो होय तहा कवि है सो ग्रन्थ रूप समुद्र कों मथि कै व्याजोक्ति कहते हैं ॥ ४०१ ॥

उदाहरण सवैया।

लैन गई हुती बागहिँ फूल अँध्यारी लखे डर बाढ्यौ तहाँई। रोम उठे तन कंप छुट्यौ मति-राम भई श्रम की सरसाई॥ बेलिनि सौं उरझी अँगिया छतियाँ अति कंटनि की छतिछाई। देह मैं नैकु सम्हार रह्यौ नहीं ह्या लगि भागि मरू करि आई॥ ४०२॥

बाग मे फूल लेवा गईही अँधियारी देखि कै बडो भय बढ्यो रोम खड़े हुये कप हुयो मतिराम कहे है पसेव

बढे बेमरोन सों भागी उरझो, छातों छे सो परयत काटान का घाव सों छाई, शरीर मैं नेक डौर नहीं रह्यो इहा ताई मुसकलि सैं भागि कै घाई हौं इहा मय को बहानों कहि कै रति के चिन्ह छिपायो यातैं व्याजोक्ति है ॥ ४०२ ॥

व्या० च० सवैया ।

फागुन मास वडो उतपात रहै निसिवासर नींद न आवैं। आपस माँझ सबै नर नारि निरंतर चौगुन फाग रचावै ॥ जो कुल नारि कहूं सरमाय दुरै तवहूं गुरुनारि वतावै । या व्रज मैं यह रीत बुरी घर मै धसि लोग लुगाइन लावैं॥

दोहा ।

सुरत करत एकांत मैं लखी सखी नै आनि ।
ताहि दुरावत आन कहि यौ व्याजोक्ति वखान॥

अथ गूढोक्ति लचण दोहा ।

कहिवे जो कछु और सो कहै और सो बोलि ।
गूढ उक्ति तासो कहत जिनकी वुद्धि अमोलि ॥

जो कछू और सौं कहनो है सो और सौं बतलाय कहै तिसमों गूढोक्ति कहते है जिनकी मति अमोलो हैं ते ॥

उदाहरन दोहा ।

यौ न प्यार विसराइये लई मोहि तैं मोल ।
मुख निरखत नँदलाल को कहै सखी सौं बोल॥

ऐसे प्यार नहि बिसराइये तैने मोकौं मोलि लीनौं, कृष्ण को मुख देखती हुई सखी सौं वचन कहै है इहां कृष्ण सौं कहवा की बात सखी सो कही याते गूढोक्ति है।

सवैया।

धौरन साजि समाज गुलाव वडे परभात लगी कछु वार न। लाल गये सँग साथिन लै वर वासन भूषन धारि हथ्यारन॥ देखि रही करि पाहन सो उर गे जुग जाम जरौं ज्वर झारन। भूलत नाहिँ परोसनि री हम-पीतम को परदेस पधारन॥ १॥

दोहा।

रहत सौतिवस पिय सदा सासू कहत कुवैन।
अब ननदी ह्व घर गई विष सी लागत रैन॥२॥
कहै आन मिस आन से विदग्धा सु विख्यात।
गूढोक्ति सु मिस आन के कहै आन से बात॥३॥

अथ विवृतोक्ति लक्षण।

जहाँ श्लेष सो गुप्त सो सुकवि प्रकासत अर्थ।
विव्रतोक्ति तहँ कहत हैं जे कवि सुमति समर्थ॥

जहां श्लेष सौं जो गुप्त अर्थ सुकवि है सो प्रकासे तहां विवृतोक्ति कहते हैं जे कवि सुमति समर्थ हैं ते॥ ४०५॥

उदाहरण कवित्त।

आई है निपट साँझ गैया गई घर माझ हातैं दौरि आई कहै मेरो काम कीजिये। हौ तो हौं अकेली और दूसरो न देखियत बन की अँध्यारी सौ अधिक भय भीजिये ॥ कवि मतिराम मन मोहन सो पुनिपुनि राधिका कहति बात साँची कै पतीजिये। कब की हौं हेरति न हेरैं हरि पावत हौं बछरा हिरान्यो सो हिराय नैक दीजिये ॥ ४०६ ॥

बहुत साझ होय आई है गाय घरमें गई हैं यहां सैं दौरि कै आई हौं मेरो काम करिये मैं तो अकेली हौं और दूसरो नहीं दोखै है जगल की अँधेरो से घणो डर मैं भोजौं हौं मतिराम कवि कहै है मनमोहन सौं फेरि फेरि राधिका बात कहै है साचो करिकै पतीजिये कब की मैं देखौं हौं हे हरि देखने सौं नहीं पावते हौ बछरा खो गयो है सो नैक ढूढ़ि दोजिये इहां साझ अकेली बन अँधियारी इत्यादि पदनि सौं डर योग्य ठौर मैं मिलाप योग्य ठौर यह अर्थ कवि ने कह्यो राधिका कहै है साचो बात मानौं ऐसे गुप्त अर्थ प्रगट्यो यातैं विवृतोक्ति है ॥ ४०६ ॥

अथ युक्ति लक्षण दोहा

मरम छपावन कौ जहां क्रिया आन सधान।

तहाँ जुक्ति बरनन करत कवि कोविद सज्ञान ॥

१ मरम दुरायबे कों जहा और क्रिया को सधान करै है तहा कवि पण्डित ग्यानवान जुक्ति वर्नन करते है ॥ ४०७ ॥

उदाहरण सवैया ।

लेन कौं फूल निकुंजन माझ गयो मिलि गोपिन को गन भायो । नन्दलला तिय के हिय मै मतिराम तहाँ दृगवान खुभायो ॥ गेह चली सखियाँ सगरी चित सुंदर साँवरे रूप लुभायो । आँखिनि पूरि कटीले कपोलनि कटक कोमल पाय चुभायो ॥ ४०८ ॥

निकुजन में फूल लेवा कौं गोपीन को समूह भायो हुयो मिलि कै नन्द के लाल ने नायिका का हिया मैं मतिराम कहै है तहा नैनरूपो बान गडायो सब सखी घर कौं चली चित्त है सो सुदर स्याम का रूप पै लुभ्यो आखिन मैं जल भरि कै कपोलनि पै रोम उठि कै कोमल पग मैं काटो गडायो इहा अश्रु रोम सात्विक छिपाइबे कौं काटौं गडायो । यातें युक्ति है ॥ ४०८ ॥

अथ लोकोक्ति तथा छेकोक्ति लक्षण दोहा ।

जहँ कहनावति अनुकरन लोक उक्ति मतिराम। और अर्थ लीन्हे सु जो छेक उक्ति अभिराम ॥

जगत की कहनावति को अनुकरन होय सो मतिराम

कहै हैं लोकोक्ति है और अर्थ लियें हुयें लोकोक्ति होय सो सुन्दर छेकोक्ति है ॥ ४०९ ॥

लोकोक्ति उदाहरण सवैया ।

मोहन को मुखचद लखें बढि आनँद आँखिन ऊपर आवै । रोम उठें मतिराम कहै तनु चारु कदम्ब लता छवि छावै ॥ बूझति हौ हित कै सखि तोहिँ कहा रिस कै यह भौह चढावै । मै तृन सो गन्यो तीनहु लोकनि तू तृन ओट पहार छपावै ॥ ४१० ॥

कृष्ण को मुखचन्द्रमा देखते आनन्द बढिकै नैननि कै ऊपर आवै है मतिराम कहै है रोम उठे हैं शरीर है सुदर कदंब की शाखा की छवि छावै है हे सखी हित करिकै तोकों पूछों हों रोस करिकै यह भौंह काहे चढावै है मैने तीनो लोक कों तृन समान गन्यो है तू तृन को ओट लै पर्वत कों छिपावै है इहा तृन ओट पर्वत यह लोक कहनि है यातै लोकोक्ति है ॥ ४१० ॥

छेकोति उदाहरण सवैया ।

छिति नीर कृसानु समीर अकास समीर बिह्वै तिनु रूप धरै । अरु जागत सोवत ह्व मति राम सु आपनी जोति प्रकास करै ॥ जग ईश अनादि अनन्त अपार वहै सब ठौरनि मैं वि

हरै । सिगरे तनु मोह मैं मोहि रहे तृन ओट पहार न देखि परै ॥ ४११ ॥

भूमि जल अग्नि पवन नभ चन्द सूर भी तृनवत रूप कौं धारण करै ॥ जगत का स्वामी आदि अंत पाररहित है वही सपूर्ण स्थाननि मैं विचरै है सब शरीर के मोह म मोहित हो रहे हैं तिनूका के ओट पर्वत नहीं दीखि परै है इहा तृन ओट पहार न देखि परै यह लोक कहनि है तामैं यह अर्थ निकस्यौ सर्वव्यापी भगवान तनु के मोह सै नहीं दीखै याते छेकोक्ति है ॥ ४११ ॥

अथ वक्रोक्ति लक्षण दोहा।

श्लेष काकु सो अर्थ की रचना और जु होय ।
वक्र उक्ति सो जानिये ज्ञान सलिल मतिधोय ॥

श्लेष और काकूक्ति सो की अर्थ की बनावटि और हो जाय सो वक्रोक्ति जानिये ज्ञान पानी मैं बुद्धि कौ धोय कौ ॥ ४१२ ॥

श्लेष उदाहरण दोहा।

मेरे मन तुम वसत हौ मैन कियो अपराध ।
तुम्है दोष को देत हरि है यह काम असाध ॥

मेरा मन मैं तू वसै है मैने कुसूर नही कियो है हरि तुमकौं दोष कौन देत है यह कामदेव असाधु है इहा मैन पद के दोय अर्थ, मैं नहि और काम, तासौं अर्थ फिर्यो याते वक्रोक्ति है ॥ ४१३ ॥

अथ काकु उदाहरण सवैया ।

आज कहा तजि वैठी हौ भूपन ऐसही अग कछू अरसीले । बोलत बोल रुखाई लियें मति राम सनेह सने हौ सुसीले ॥ क्यों न कहै दुख प्रानप्रिया अँसुवानि रहे भरि नैन लजीले। कौन तिन्है दुख है जिनकै तुम से मनभावन छैल छ-बीले ॥ ४१४ ॥

(नायक वचन) आज काहे गहने खोलि के बैठी हौ ? (नायिका का उत्तर) ऐसेही कछु अग आलस भरे है, (नायक वचन) बचन रूखापन लिये बोलती हौ मतिराम कहै है ( नायिका वचन ) प्रेम लपेटे हौ सुसील, ( ना०वचन ) हे प्रानप्यारी दु ख क्यों नहि कहै है लजीले नैन आसून सौं भरि रहे है ( नायिका वचन ) तिनकौ कौन दु ख है जिनके आप से छवीले छैल मनभावते है इहा कौन दु ख है अर्थात सब दुख है यह काकोक्ति करि अर्थ फिर्यो याते वक्रोक्ति है ॥ ४१४ ॥

अथ जाति लक्षण दोहा ।

जाको जैसो होय सो वरनत जहाँ सुभाव ।
तहाँ जाति यह नाम कहि वरनत सब कविराव॥

जहा जिसको जिस तरह को सुभाव होय सो वरनै तहा जाति या नाम कहि कै सब कविराव वरनते हैं॥

उदाहरण कवित्त ।

जानत जहान ऐंड करि सुलताननि सौं कीनो कछवाह कामधुज को वचाव है । देत मतिराम भाट चारन कविन जात कौन पै गनायो जात गज समुदाव है॥ तेग त्याग सालिम सपूत शत्रुशालजू को खीझै रन रुद्र रीझैं मौजदरियाव है । साहनि सों अकसिबो हाथिन को बकसिबो रावभावसिंह जू को सहज सुभाव है ॥

जगत जाने है पातसाहन सों अकड़ करिकै कछवाह कामाधुज को बचाव कयो मतिराम कहै है वन्दीजन चारन कविन को जाति कों जो हाथीन को समूह देत है सो कौन पै गनना कियो जाय है तेग और दान में शत्रु शाल जी को सपूत सालिम है खोजे तो संग्राम में शिव है रीझै पै देन को समुद्र है पातसाहनि सों आट करिबो हाथीन को देवो राव भावसिंहजी को साधारण सुभाव है। इहाँ सुभाव को वर्नन है यातें सुभावोक्ति है ॥ ४१६ ॥

सवैया ।

इतरावतिही अबही बतियाँ बतरावतही जिन मै थल ना । सतरावतिही सखिया जन पै थिति पावतही पल टू पल ना ॥ छिन माहि अचानक आन भई असुवां भरलाल परै कल ना।

कस री सखि वाय भरें धुनि माय गुलाब न साथ चले ललना ॥ १ ॥

दोहा।

है अज्ञात नवोढ यौं पियढिंग मचलत जात ।
वर्नन जाति सुभाव को सुभावोक्ति विख्यात ॥

अथ भाविक लक्षण दोहा।

जहाँ भयो भावी अरथ बरनत हैं परतच्छ ।
तहँ भाविक सब कहत हैं जिनकी मति है अच्छ ॥

जो अर्थ हो गयो और आगे होयगो ताकौं प्रत्यक्ष वरनते हैं तहा भाविक कहते हैं जिनको बुद्धि अच्छी है तै ॥

उदाहरन कवित्त।

निसि दिन स्रौननि पियूष सो पियत रहैं छाय रह्यो नाद बाँसुरी के सुरग्राम को। तरनि-तनूजा-तीर बन कुंज बीथिन मैं जहा तहा देखति हैं रूप छबिधाम को ॥ कवि मतिराम होत हाती ना हिये ते नैक सुख प्रेम गात को परस अभिराम को। ऊधो तुम कहत बियोग तजि जोग करौ जोग तब करैं जो बियोग होय स्याम को ॥ ४१८ ॥

राति द्यौस कानति सें अमृत सो पीती रहैं हैं मुरली के सुरग्राम को नाद छाय रह्यो है सूरसुता के तट पै का

ननकुज को गलीन में जहां तहां शोभा के घर को रूप देखतो है मतिराम कवि कहै है हिया से नैक जुदो नही होय है प्रेम को सुख और शरीर का सुन्दर सरस को सुख, हे ऊधो तुम कहते हौ वियोग कों छोड़ि के जोग करो जोग तब करैं जो स्याम को वियोग होय जब। इहां हुई लीला प्रत्यक्ष वरनो याते भाविक है ॥ ४१८ ॥

द्वितीय उदाहरण दोहा।

जनि चलाइये चलन की चरचा स्याम सुजान।
मै देखति हौं वाहि यह वात सुनत विन प्रान॥

हे कृष्ण प्रवीन गमन की वात नहि करिये मैं उसकौं या बात सुनतेही प्रानरहित देखती हौं। इहां विन प्रान होयगी सो वर्तमान मैं वरनो याते भाविक है ॥ ४१६ ॥

अथ द्विविधा उदात्त लक्षण दोहा।

सपति को अधिकार जो अरु उपलक्षण और।
सो उदात्त द्वै भांति को वरनत कवि सिरमौर॥

जो सपति को आधिक्य और उपलक्षण और को, सो उदात्त दोय प्रकार को सिरमौर कवि वरनते है ॥ ४२० ॥

उदाहरण कवित्त।

पुहुमि को पुरहूत शत्रुशाल को सपूत सगर फतूहै सदा जासौं अनुरागती। दान देत रीझ मै दिवान भावसिंह जू को धनद के धाम को

तनक निधि लागती ॥ कहै मतिराम मजलिस मैं महीपनि की कविन की वानो हाडा सुजस मे पागती । जेती और राजनि के राजनि मैं सपति हैं तेती रोज राव के चिराकैं जोति जागती ॥ ४२१ ॥

मनुशाल को सपूत है सो पृथ्वी को इन्द्र है सग्राम की ध्वजा जिससैं प्रेम करती है सदा दिवान भावसिंह जो को रीझ मैं दान देतैं कुवेर के घर की दौलति थोडोसी लगै है, मतिराम कहै है राजानि की सभा मैं कवीश्वरनि की बोली हाडान का जस मैं पागै है जितनी और राजान की राज्यम समेत सपति है तितनी रोजोना राव के रोशनी मैं लगती है । इहां भावसिंह जो की सपति की अधिकता है यातैं उदात्त है ॥ ४२१ ॥

पुन कवित्त ।

पीयुषपयोधि मद्द मनिन सौं वद्द भूमि रोध सौं रुचिर रुचि रोचक रवन मैं । कामतरु विपिनि कद्‌व उपवन सौरो सुरभि पवन डोलै मृदु सी गवन मैं॥ चिन्तामनि मडप विराजे जगदव सदा सावधान मतिराम सेवक श्रवन मे । लपट लुवुध मन भत्र मे भँवत कहा धारि भूरि भाव ताको भावना-भवन मैं ॥ ४२२ ॥

अमृत की समुद्र के बीच मे मनिन सौं जटित पृथ्वी है तीर है सो सुन्दर सें सुन्दर रोचक को रोचक है तामैं कल्प वृक्षनि को वन है कदवनि को वाग है तामै धीरो सुगन्धित समीर डोलै है कोमल चाल में पारस के मडप में सदा जगमाता बिराजै है मतिराम कहै है दास की पालना में खबरदार है अरे कपटी लोभी मन संसार में कौंई भ्रमै है तिसको रचनाभवन में बहुत भाव करि। इहां भगवती को संपति को बढाई है यातै उदात्त है ॥ ४२१ ॥

उपलक्षण उदाहरण दोहा।

निकसत जीवहिँ बाधि कै तासौ राखति बाल।
जमुनातट वा कुंज मै तुम जु दई बनमाल ॥

जीव निकसै है उसकौं बाधि कै बाल है सो तासौं राखै है जमुना के तीर पै उस कुंज में आपने जो बनमाला दीनी ही। इहा वा कुंज मे बनमाला दीनी ही यह उपलक्षण है यातै उदात्त है ॥ ४२३ ॥

अथ अत्युक्ति लक्षण दोहा।

जो सुंदरतादिकनि की अधिक झुठाई होय ।
ताहि कहत अत्युक्ति हैं कवि पडित सब कोय ॥

जो सुन्दरता आदि की बहुत झूठ होय तिसकौं अत्यु क्ति कहते हैं कवि कोविद सब कोई। ४२४ ॥

उदाहरण सवैया।

ललित विलास कोटि मन्द मृदुहास अति

अंग की सुवास मृगमद-वास मन्द की । मदन के मद उनमद नैन मन्दिर मै गति गरवीली मद मोकल गयन्द की ॥ जोबन की जोति जग मग होत मतिराम लोचन चकोरनि की संपति अनद की । अधिक अँध्यारी में उज्यारी होत ज्यौ ज्यौ कछू चन्द की उजारी मै उजारी मुख चन्द की ॥ ४२५ ॥

सुन्दर विलासनि से कोटि गुणों मन्द कोमल हास्य है शरीर सुगन्ध ने कस्तूरी की गध अति मन्दी करी है काम देव के मद सें नेन उन्मत्त है मइल में गरवीली चाल है सो हाथी का मद कों दूरि करे है मतिराम कहै है जो जोबन जोति जगमग होय है लोचन रुपी चकोर है तिन के आनन्द की सपति है जैसें अति अधेरी मे कोई चादनी होतो है तैसें चन्द की चादनो में मुखचन्द्रमा को चादनो होतो है। इहाँ हास्य सुवास गति जोति मुख की उजारी को अतिसय वर्नन है याते अत्युक्ति है ॥ ४२५ ॥

पुन दोहा।

वाल विलोचन वारि के वारिधि बढैं अपार ।
जारै जो न वियोग की वडवानल की झार ॥

नायिका के नैन के जल का समुद्र बहुत बढै जो वि योग की अग्नि की झल नहीं जलावै तो इहां बिरह से आँसून को अतिसय वर्नन है याते अत्युक्ति है ॥ ४२६ ॥

अथ निरुक्ति लक्षण दोहा।

जहां जोग ते नाम को अर्थ कल्पना और ।
बरनत तहां निरुक्ति हैं कवि कोविद सिरमौर ॥

जहाँ सजोग सें नाम को अर्थ की रचना और होय तहां निरुक्ति बरनते है कवि पंडितन के सिर के मौर ॥४२९॥

उदाहरण कवित्त।

मोहनि मन्त्रनि मनमोहन कियो तैं बस वारन ज्यौं बांधि राखे तामरस ताग सो । कवि मतिराम आली अलि सो गुविन्द कीन्हौं मंडित चरन अरविन्द के पराग सौं ॥ ऐसो पति पायो बड़े भागनि सौं प्यारी सदा सुवरनही को पघिलावत सुहाग सो । स्याम स्याम कहिये सिंगार रस राच्यौ ताते लाल लाल कहिये रँग्यो है अनुराग सो ॥ ४२८ ॥

मोहनि मन्त्रनि सौं मैंने मनमोहन बसि कियो जैसें कमल का तार सो हाथी कौं बांधि राखे मतिराम कवि कहे है हे सखी गोविन्द कौं भ्रमर सो कियो भूषित पग रूपी कमल का केसर सौं हे प्यारी बड़े भागनि सौं ऐसो पति पायो है सदा सुबरन सें सुहागा कौं तावे है शृङ्गार रस में रचि रह्यो है तिससौं स्याम कहिये है अनुराग सौं रँग्यो है तातैं लाल लाल कहिये है। इहां शृंगार अनुराग के

जोग से स्याम लाल नाम का अर्थ की और रचना भई यातें निरुक्ति है ॥ ४१८ ॥

पुन कवित्त।

ह्वैकै डहडहे दिन समता के पायें विन माझ सरसिजनि सरसि सिर नायो है । निसा भरि निसापति करिकै उपाय विन पायें रूप वासर विरूप ह्वै लखायो है ॥ कहै मतिराम तेरे वदन वरावरि को आदरस विमल विरचि न वनायो है । दरप न रह्यो तातें दरपन कहियत मुकुर परत तातें मुकुर कहायो है ॥ ४२६ ॥

दिन में प्रफुल्लित होय कै वरावरी पाये विना सध्या में कमलनि ने लज्जित होय कै मस्तक नवायो है चन्द्रमा है सो सारी राति उपाय करिकै रूप पाये विना दिन में विना रूप होय कै दोख्यो है मतिराम कहै है तेरे मुख को वरा वरी को काच ब्रह्मा ने नहीं वनायो है गर्व नहीं रह्यो यातै दरप न कहिये है फिरि जाय है यातै मुकर कहायो है । इहाँ रूप के जोग दरपन को दूसरो अर्थ हुयो और मुकुर को दूसरो अर्थ भयो यातै निरुक्ति है ॥ ४०८ ॥

अथ प्रतिषेध लक्षण दोहा।

जहा प्रसिद्ध निषेध को अनुकीरतन प्रकास ।
तहा कहत प्रतिषेध है कविजन बुद्धिविलास ॥

जहां प्रसिद्ध बात का निषेध को अनुकथन प्रगट होय तहां प्रतिषेध कहते हैं कवि लोग बुद्धि के आनंद सें ॥

उदाहरण सवैया।

ऐसी करी करतूति बलाय ल्यौं नीकी बड़ाई लही जग जातें। आई नई तरुनाई तिहारीहौ ऐसि छके चितवौ दिन रातें ॥ लीजिये दान हौं दीजिये जान तिहारी सबै हम जानती घातें । जानौ हमैं जनि वै वनिता जिन सौं तुम ऐसी करी वलि बातें ॥ ४३१ ॥

वारी लाल ऐसो करमी करो जिससे जगत में अच्छो स्तुति पावो आपकी हो नई जवानी आई है ऐसे मस्त हुये राति दिन देखो हो हे लाल दान लीजिये हम कों जाने दीजे आपकी घात हम सब जानती हैं हमकों वे स्त्री मति जानौं जिनसों आप ऐसी बात करो वारे लाल। इहां हम कौं वे वनिता मति जानौं यह प्रसिद्ध को निषेध है यातें प्रतिषेध है ॥ ४३१ ॥

अथ विधि लक्षण दोहा ।

जहां सिद्धिहो बात को करत प्रसिद्ध बखान ।
विधि भूषन तहँ कहत हैं सकल सुकवि सज्ञान ॥

जहां सिद्ध बात हैहो ताको प्रसिद्ध वर्नन करे तहां विधि अलंकार कहते है सपूर्ण ज्ञानवान सुट्ठ कवि ॥४३६॥

उदाहरण कवित्त ।

कोप करि सगर मै खग्ग कौं पकरि कै व-
हायो वैरि नारिन को नैन-नीर सोत है । कहै
मतिराम कीन्हौ रीझि कै निहाल महीपालनि
के रूप सब गुनिन को गोत है । जागे जगसा
हिब सपूत सत्रुसाल जू को दसहू दिसानि जस
अमल उदोत है ॥ खलनि के खडिवे कौं मगन
के मडिवे कौं महावीर भावसिह भावसिह होत
है ॥ ४३३ ॥

सग्राम मे क्रोध करि कै तरवारि कौं पकडि के वैरीन
की स्त्रीनि के नेत्रजल को सोत बहायो मतिराम कहै है
रीझि करिकै निहाल कियो राजान के डोल को सब गुन
वानन को समूह, जागे है जगत में राजा शत्रुशाल जी के
सपूत को दसौं दिसानि में निर्मल जस को उदोत, दुष्टनि
के काटिवे कौं जाचकनि के भूषित करवे कौं महा सूर
भावसिह है सो भावसिह होय है । इहा सिद्ध भावसिह
कौं सिद्ध कियो यातैं विधि है ॥ ४३३ ॥

अथ हेतु लक्षण दोहा ।

जहा हेतुमत साथही कीजे हेतु वखान ।
तहा हेतु भूषन कहत कवि मतिराम सुजान ॥

जहा कारज के साथही कारन को वर्नन करिये तहा

हेतु अलंकार कहते है मतिराम कवि कहे है सुजान है ते। ४३४ ॥

उदाहरण सवैया।

और सकै कहि को मतिराम सतासुत की बरनै गुन बानी। राव सही दरियाव जहान को आय जहाँ ठहरात है पानी ॥ काम-तरोवर धेनु औ पारस नैकु न मगन के मन मानी। दारिद-दैत्य विदारिबे कों भई भाऊ दिवान की रीझ भवानी ॥ ४३५ ॥

मतिराम कहे है और कौन कहि सकै शत्रुशाल के पुत्र के गुन सरस्वती बरनें, सत्यही राव है सो जगत को समुद्र है जहां आय के पानी ठहरे है, कल्पवृक्ष कामधेनु पारस जाचक के मन में नहीं मानी दरिद्र रूप दानव के मारिवे कौं दिवान भावसिंह की रीझ है सो देवी है। इहा भाव सिंह की रीझ कारन, दारिद दूरि होयो कारज, तिनको साथ वर्नन है तातें हेतु है ॥ ४३५ ॥

पुन दोहा।

दरपन मैं निज रूप लखि नैंननि मोद उमग ।
तियमुख पियवसि करन को वढ्यो गर्व को रंग ॥

काच में अपना रूप कों देखि के नैननि में हर्ष की उमग देखि कै पीतम कों वस करवा को अभिमान को

रग नायिका का मुख पै बढ्यो। इहां रूप कारन पीतम को बसि होश्रो कारज साथ है यातैं हेतु है । अथवा पीतम को बसि होश्रो कारन गर्व को रग बढिवो कारज साथ है यातैं हेतु है ॥ ४३६ ॥

द्वितीय हेतु लक्षण दोहा।

जहां हेतुमत हेतु को वरनत एक सरूप ।
तहा हेतु औरो कहत सब कवि मडित भूप ॥

जहा कारज कारन को एक रूप बरनै तहा श्रौर हेतु कहते है सब कबि पण्डितन के राजा ॥ ४३७ ॥

उदाहरण दोहा।

नैननि को श्रानन्द है जिय को जीवनि जानि ।
प्रगट दरप कदर्प को तेरी मृदु मुसकानि ४३८

तेरो कोमल हासी है सो नैननि को सुख है जीव को जिवायवेवारी जानि कामदेव को जाहर गर्व है इहा हांसी कारन है श्रानन्द जीवन दर्प कारज है ताको एक सरूप बरन्यो यातैं द्वितीय हेतु है ॥ ४३८ ॥

तृतीय हेतु लक्षण दोहा।

जहँ समर्थिबे श्रर्थ को प्रगट समर्थन होय ।
तहा हेतु औरो कहत कवि कोविद सब कोय ।

जहा समर्थन करवे योग्य श्रर्थ को समर्थन होय तहा श्रौर हेतु कहते है कवि पण्डित सब कोई ॥ ४३९ ॥

उदाहरण सवैया।

भौंह कमान कै लोचन बान कै लाजहि मारि रहै बिसवासी। गोल कपोलनि केलि करै भयो कुंडल लोल हिँडोल बिलासी॥ कोट किरीट कियें मतिराम करै चढि मोर पखानि मवासी। क्यों मन हाथ करौं सजनी बनमाल मैं बैठि भयो बनवासी॥ ४४०॥

भ्रुकुटीन कौं धनुष करिकै नैननि कौं तीर करिकै लाज कौं मारिकै विश्वासी रहै है बर्तुल गालनि पै क्रीडा करै है चचल कुडल रूप झुलाकि विलासी भयो मतिराम कहै है मुकुट को किलो किये हुयें मयूर की पांखनि पै चढि कै मवासी करै है हे सजनी कैसें मन कौं बस मैं राखौं बन माला मैं बैठि करिकै बन को बासी भयो। इहां मन बस नहि होय इसके समर्थन कौं भौंह कमानादि कहे यातैं हेतु है॥ ४४०॥

पुन कवित्त।

देखि महिपालनि की कंपति है छाती ऐसी संपति सहित देत जाचकनि दान है। देत स-रनागत नरेशनि अभयदान महाबीर बैरिन कौ देत भयदान है॥ कहै मतिराम दिल्लीपति कौं

रग नायिका का मुख पै बढ्यो। इहां रूप कारन पीतम को वसि होश्रो कारज साथ है यातें हेतु है । अथवा पीतम को वसि होश्रो कारन गर्व को रग बढिवो कारज साथ है यातें हेतु है ॥ ४३६ ॥

द्वितीय हेतु लक्षण दोहा।

जहा हेतुमत हेतु को वरनत एक सरूप ।
तहा हेतु औरो कहत सब कवि पडित भूप ॥

जहा कारज कारन को एक रूप बरनै तहा और हेतु कहते है सब कवि पण्डितन के राजा ॥ ४३७ ॥

उदाहरण दोहा।

नैननि को आनन्द है जिय की जीवनि जानि ।
प्रगट दरप कदर्प को तेरी मृदु मुसकानि ४३८

तेरो कोमल हासी है सो नैननि को सुख है जीव को जिवायवेवारी जानि कामदेव को जाहर गर्व है। इहा हांसी कारन है आनन्द जीवन दर्प कारज है ताको एक सरूप बरन्यो यातें द्वितीय हेतु है ॥ ४३८ ॥

तृतीय हेतु लक्षण दोहा।

जहँ समर्थिवे अर्थ को प्रगट समर्थन होय ।
तहा हेतु औरो कहत कवि कोविद सब कोय ।

जहा समर्थन करवे योग्य अर्थ को समर्थन होय तहा और हेतु कहते हैं कवि पण्डित सब कोई ॥ ४३८ ॥

उदाहरण सवैया ।

भौंह कमान कै लोचन बान कै लाजहि मारि रहे विसवासी । गोल कपोलनि केलि करै भयो कुंडल लोल हिंडोल विलासी ॥ कोट किरीट कियें मतिराम करै चढि मोर पखानि मवासी । क्यो मन हाथ करौं सजनी वनमाल मै वैठि भयो वनवासी ॥ ४४० ॥

भ्रुकुटीन कौं धनुष करिकै नेत्रनि कौं तीर करिकै लाज कौं मारिकै बिस्वासी रहे है सतुंन गालनि पै क्रीडा करै है चचल कुडल रूप झुलाकि बिलासी भयो मतिराम कहै है मुकुट को किलो किये हुय मयूर को पापनि पै चढि कै मवासी करै है हे सजनी कैसे मन कौं बस मैं राखौं बन माला मैं बैठि करिकै बन को बासी भयो । इहा मन बस नहि होय इसके समर्थन कौं भौह कमानादि कहे यातैं हेतु है ॥ ४४० ॥

पुन कवित्त ।

देखि महिपालनि की कपति है छाती ऐसी सपति सहित देत लाचकनि दान है । देत सरनागत नरेशनि अभयदान महावीर वैरिन कौं देत भयदान है ॥ कहै मतिराम दिल्लीपति कौं

बडाई देत शत्रुशालनंद बलावध सुलतान है।
राव भावसिंह जू को सुजस बपानियत लीवे को
जहान सब दीवे कौं दिवान है ॥ ४४१ ॥

देखि के राजानि की कातो कापे है ऐसी सपति समेत दान जाचकनि कों दे है सरने आया राजानि कों अभय दान देहै महा सूर बैरीन को भय दान देहै मतिराम कहे है दिल्लीनाथ कों बडाई देहै शत्रुशाल को सुत है सो बलावध का पातसाह है राव भावसिंह जी को सुजस ब[illegible] खानिये है लेवा कों सब दुनिया है देवा कों दिव[illegible] ण है देहा लेवे कों जिहान सब दीवे कों दिवाण है य[illegible] ह समर्थ नोय है ताको जाचक सरनागत बैरी दिल्लीपति[illegible] कों दान ध्यता करि समर्थन कियो याते तीसरो हेतु[illegible] है। यह और ग्रथनि में काव्यलिंग लिख्यो है ॥ ४४१ ॥

दोहा।

रुचिर अर्थ भूषन इते रचि जाने म[illegible]तिराम।
ताकी बानी जगत मैं बिलसै अ[illegible]ति अभिराम ॥

सुंदर अर्थालंकार इतने जो बनाय जाने मतिराम कहे है ताकी अति मनोहर बानी जगत में अति शोभा कौं प्राप्त होय ॥ ४४२ ॥

छप्पय।

जब लगि कच्छप कोल सहसमुख धरनि

भारधर । जब लगि आठौं दिशनि दिग्ध शोभित दिग्गज वर ॥ जब लगि कवि मतिराम सगिरि सागर महिमण्डल। अनिल अनल जब लगि जोति मडल आखंडल ॥ नृप शत्रुशाल नन्दन नवल भावसिंह भूपालमनि । जग चिरजीव तब लगि सुखद कहत सकल संसार धनि ॥ ४४२ ॥

जब ताई कच्छप है बराह है शेष धरनी का बोझ कौं धरै तब ताई आठौ दिशानि के भारी सुंदर दिग्गज शोभित है मतिराम कवि कहै है जब तक गिरिन सहित समुद्रनि सहित पृथ्वीमण्डल है जब तक पवन है अग्नि की जोति है इन्द्र को मण्डल है राजा शत्रुशाल को मनोहर पुत्र भाव सिंह राजान की मनि तब ताई जगत मैं चिरजीव सुखदा यक रही सब दुनिया धन्य कहै है ॥ ४४१ ॥

दोहा।

कण्ठ करै सो सभनि मैं शोभै अति अभिराम।
भयो सकल संसार हित कविता ललितललाम ॥

जो कण्ठस्थ करै सो सभानि मैं अति शोभा पावे संपूर्ण जगत के वास्तै सुंदर ललितललाम ग्रन्थ भयो है ॥ ५४४ ॥

इति ललितललाम, ।

अथ कुवलयानन्द में पंचदश अलंकार और हैं ते कहियतु हैं॥

छप्पय।

रसवत १ प्रेयस २ होय तृतिय ऊर्जस्वित३ जानो। चतुथ समाहित ४ नाम पचम भावोदय ५ मानो॥ भावसंधि ६ षट भाव शबलता ७ सप्तम कहिये। प्रत्यक्षरु अनुमान ८ दशम उ/पमान १० निवहिये॥ पुनि शब्द११रु अर्थापत्ति १२ पुनि अनुपलब्धि १३ संभव १४ कहौ। ऐ-तिह्य१५ सहित सब पचदश कवि गुलाब भूषण गहौ॥ १॥

रसवत लक्षण दोहा।

इक रस रस को अंग ह्वै कै स्थाई को होय। कै व्यभिचारी भाव को अंग सुरसवत जोय॥

एक रस दूसरा रस को अंग होय अथवा स्थाई भाव को अथवा व्यभिचारी भाव को अंग होय सो रसवत अलंकार देखो॥ १॥

उदाहरण दोहा।

जयति जयति योगीन्द्रमुनि कुंभज महा अनूप। देखि ताके चुलुक में कच्छप मत्स्य सरूप॥ ३॥

जोगीन्द्र महा अनूप अगस्त्य मुनि सर्वोत्कर्षेण वर्तते। जाको चुलू में कच्छप मत्स्य स्वरूपावतार देखे। यहां मुनि विषयक रति भाव को अंग अद्भुत रस है यातें रस वत है ॥ ३ ॥

प्रेय लक्षण दोहा।

भाव होय अँग भाव को कै रस को अँग चार।
सु है प्रेय कहँ याहि कौं कविभावालकार ॥ ४॥

भाव को अंग भाव होय अथवा रस को अंग भाव सो प्रेयोऽलकार है याही कौं कवि हैं सो भावाऽलकार कहँ हैं॥

उदाहरण दोहा।

कब वसि मधि वाराणसी धरि कोपीनहि चीर।
हे हर शिव शकर जपत फिरिहौं गङ्गातीर ॥५॥

कौपीनमात्र चीर धारण करिके काशी में वसि कै। हे हर। हे शिव। हे शकर। ऐसे जपते हुए गङ्गा के तीर पै कब फिरौंगो। इहा शातरस को चिन्ता सचारी अंग है यातें प्रेयस है।

ऊर्ज्जस्वित लक्षण चन्द्रायण।

रसाभास जहँ अंग भास को होय वर।
अथवा भावाभास भाव को अंग तर॥
सो ऊर्ज्जस्वित होय भाव रस अनुचितहि।

भावाभासरु रसाभास क्रम सहित लहि ॥ ६ ॥

जहा भाव को अङ्ग रसाभास होय अथवा भाव को अग भावाभास होय सो ऊर्ज्जस्वित अलंकार होय है ॥ अनुचित भाव है सो भावाभास है और अनुचित रस है सो रसाभास है ॥ ६ ॥

उदाहरण दोहा ।

बन बन भीलन सँग रमत तुव वैरिन की वाम ।
अरु अरि तुव गुन गनत निति प्रबलप्रतापी राम ॥

हे प्रबल प्रतापी राम तेरे बैरीन की स्त्री भीलन के सग बन बन में रमती हैं इहा प्रभु विषयक रति भाव को अग रसाभास है यातें ऊर्ज्जस्वित है । और तेरे गुन सदा गुनते हैं इहा प्रभु विषयक रति भाव को अग भावाऽऽभास है यातें ऊर्जस्वित अलकार है ॥ ७ ॥

समाहित लक्षण दोहा ।

अग होय रस को जहाँ भाव साति के होय ।
भाव साति अँग भाव को जानि समाहित सोय ।

जहाँ रस को अग भाव शाति होय । अथवा भाव को अग भाव साति होय सो समाहित जानो ॥ ८ ॥

उदाहरण दोहा ।

पिय ठाढे भे मान लखि तिय दूत रही बिजोय ।
देखत हँसि दीनो ललन तिय तब दीनो रोय ॥

मान देखि वारिकै पिय हैं सो ठाढे ह्वै रहे । इत कौं तिय है सो विशेष देखि रही । देखतैं पिय ने हँसि दियो तब तिय ने रोय दियो । इहा शृंगाररस को अंग कोप शांति है । यातैं समाहित है ॥ ९ ॥

भावोदय लक्षण ।

होय अंग रस को जहा भावोदय कै होय ।
भावोदय अँग भाव को है भावोदय सोय ॥१०॥

भाव को उदय होय सो भावोदय ॥ जहा रस को अंग भावोदय होय अथवा भाव को अंग भावोदय होय सो भावोदय अलंकार है ॥ १० ॥

उदाहरण दोहा ।

सुनि गुन मोहन के रहे हिय हुलसी अति बाम ।
चहतविचारिविचारि उर कबमिलिहैं घनश्याम ॥

मोहन के गुन सुनि कै बाम है सो हिया में हुलसी रही है ॥ उर में बिचारि बिचारि कै चाहती है घनश्याम कब मिलैंगे । इहा शृंगार रस को अंग औत्सुक्यसंचारी को उदय है ॥ ११ ॥

भाव संधिलक्षण चन्द्रायण ।

भाव सन्धि जहँ अंग रसहि को कै जहाँ ।
भाव संधि ह्वै अंग भाव को वर तहाँ ॥
भाव संधि है जुरैं विरुद्ध जु भावही ।
भाव संधि तिहिँ नाम समस्त बतावही ॥ १२ ॥

जहा रस को अग भाव सधि होय अथवा भाव को अंग भाव सधि होय तहां भाव सधि अलकार है॥ जो विरुद्ध भाव जुरे तिसको सम्पूर्ण कवि भाव सधि नाम बतावै हैं। १२॥

उदाहरण दोहा।

चलतवीर सयाम कौं लखि बिलखी निज वाल।
अरुन वरन तन मै उठे विपुल पुलक ततकाल॥

वीर नैं सयाम कौं चलते बिलखी हुई अपनी स्त्री देखी ताही समय अरुन वरन तन मैं बहुत रोम उठे यहा प्रभु विषयक रति भाव को अग रमणी प्रेम रण उतकण्ठा की सन्धि है यातैं भाव सन्धि है॥ १३॥

भाव सबलतालक्षण॥ चन्द्रायण॥

भाव शवलता होय अग रस को मता।
कै भावहि को अग भाव को सबलता॥
भाव शवलता साय भाव जहँ वहुतही।
उपजै तहाँ सुभाव शवलता कवि कही॥१४॥

रस को अग भाव शवलता होय अथवा भाव को अग भाव शवलता होय सो भाव शवलता अलकार है। जहा बहुत भाव उपजै तहा कविन नै भाव सवलता कही है।

उदाहरण दोहा।

वशीधर वनमालधर हरि उर माहि रहाय।
कित मैं कितवहकितमिलन सजनीव्योतयताय॥

यशोधर वनमालधर हरि हैं सो उर मैं रहे हैं। कहाँ मैं। कहा वह। कहा मिलाप है। हे सजनी तू क्यौंत बता यहा यशोधर वनमाल धर यह तो कारण। कहा मैं कहा वह यह वितर्क ॥ कहा मिलन यह दीनता तू क्यौंत बता यह उत्कठा यह भाव सबलता है सो विप्रलभ शृगार रस को अङ्ग है यातैं भाव सबलता अलकार है ॥ १५ ॥

अथ प्रमाणालकार लिख्यते।

प्रत्यक्ष लक्षण दोहा।

इन्द्रिय अरु मन ये जहाँ विषय आपनी पाय।
ज्ञान करैं प्रत्यक्ष तिहिँ कहँ गुलाब कविराय ॥

जहा इन्द्रिय और मन हैं सो अपनी विषय पाय करि के ज्ञान करैं तिसकौं गुलाब कहै है कविराज हैं सो प्रत्यक्ष अलकार कहै हैं ॥ १६ ॥

उदाहरण दोहा।

लखन सुनहु जिहिँ कारनै होत जग्य धनुधारि।
मन मानत है देखि यह है वह जनककुमारि ॥

रामचन्द्र को उक्ति। हे लक्ष्मण सुनौं। जाके वास्ते धनुष उठायबे कौं जग्य होत है मेरा मन मानै है। देखि यह वही जनककुमारी है। इहा मन नेत्रन सो प्रत्यक्ष है यातैं प्रत्यक्षअलकार है ॥ १७ ॥

अनुमान लक्षण दोहा।

कारण कै जानै जहा कारज जान्यो जाय।

है अनुमान अलंकृती कवि गुलाब के भाय ॥

उदाहरण दोहा।

चटकाली दधिमथनधुनि चरणायुध ध्वनिपाय।
जानि शर्वरीअन्त तिय रहि पिय-हिय लपटाय ॥

चिरीन की ध्वनि दधिमथन ध्वनि मुर्गा की ध्वनि सुनि के राति को अन्त जानि करि के तिय है सो पिय का हिया सों लपटाय रही ॥ इहा चटकाली दधिमथन मुर्गा की ध्वनि कारन जाने तें निर्यात कारज जान्यो, कारज जान्यो यातें अनुमान है ॥ १८ ॥

उपमान लक्षण।

उपमा की सादृश्य तें विन देख्यौ उपमेय।
जानि परे उपमान सो अलंकार है ज्ञेय ॥२०॥

उपमान की सादृश से बिना देख्यो उपमेय जानि परै सो जानिवे योग्य उपमान अलंकार है ॥ २० ॥

उदाहरण दोहा।

मन्मथ सम सुंदर लसै रवि सम तेज विशाल।
सागर सम गंभीर है सो दसरथ को लाल ॥२१॥

कामदेव की समान सुंदर लसै है। सूर्य समान विशाल तेज है। समुद्र समान गंभोर है सो रामचन्द्र है इहा कामादि उपमानन सें रामचन्द्र जाने गये यातें उपमान है ॥

शब्द लक्षण दोहा ।

जहँा शास्त्र अरु लोक को वचन प्रमाण बखान ।
सो शब्दालंकार है भाषत सुकवि सुजान ॥२२॥

जहां शास्त्र और लोक का वचन का प्रमाण को ब खान होय सो शब्दालंकार है सुकवि सुजान हैं सो भाषते हैं ॥ २२ ॥

उदाहरण दोहा ।

धर्मविना सुखनहिँ मिलै गुरुविन लहै न ज्ञान ।
ज्ञान विना नहिँमुक्ति ह्वै पचिपचि मरै अजान ॥

धर्म विना सुख नहिँ मिलै । गुरु विना ज्ञान नहि मिलै ज्ञान विना मुक्ति नहि होय । अजान है सो पचि पचि कै मरे हैं । इहा शास्त्र प्रमाण है यातैं शब्दालंकार है ॥१६॥

अर्थापत्तिलक्षण दोहा ।

जहाँ व्यर्थ भे अर्थ को और जोग सैं थाप ।
अर्थापत्ति अलंकृति सु भाषत सुकवि सदाप॥२४॥

जहा व्यर्थ भये अर्थ कौं और जोग सैं थापे सो अर्था पत्ति अलंकार गर्व सहित सु कवि भाषते हैं ॥ २४ ॥

उदाहरण दोहा ।

तिय तेरे कटि है यहै मैं कीनो निर्धार ।
जो न होय तो को धरै विपुल पयोधर भार ॥

हे तिय तेरे कटि है यह मैंने निश्चय कियो है जो नहि होय तो भारी कुच भार कौं कौन धारे है यहां नहीं

यह यथार्थ कुच धारण योग करि ठहरायो । यातें अ र्थापत्ति है । २५ ॥

अथ अनुपलब्धिसम्भव लक्षण दोहा ।

जानि परै नहिँ वस्तु कछु अनुपलब्धि है सोय ।
जहँ सम्भव ह्वै वस्तु को सम्भव नाम सु होय ॥२६॥

जहां कछु वस्तु नहि जानि परै सो अनुपलब्धि अल ङ्कार है ॥ जहां वस्तु को सम्भव होय सो सम्भव नामक अ लङ्कार होय है ॥ २६ ॥

अथ अनुपलब्धि उदाहरण दोहा ।

नहिँ तेरे कटि सबकहत कुच थित बिनआधार ।
इन्द्रजाल यह काम को लोक करत निर्धार ॥

तेरे कटि नहि है । सब कहते हैं कुचन की स्थिति बिना आधार है । यह कामदेव को इन्द्रजाल है ऐसे लोक नि श्चय करते हैं ॥ इहां कटि को अभाव है ॥ यातें अनुपलब्धि है । २७ ॥

अथ सम्भव को उदाहरण दोहा ।

सुनी न देखी तुव सदृश हे वृषभानुकुमारि ।
जानत हौं कहु होयगी बिपुलाधार बिचारि ॥

हे वृषभानकुमारि समान तो देखी है न सुनी है प रन्तु पृथ्वी बड़ी बिचारि कै जानौं हौं कोई होयगी । इहां वस्तु को सम्भव है यातें सम्भवालङ्कार है ॥ २८ ।

अथ ऐतिह्यलक्षण दोहा ।

सु ऐतिह्य प्राचीन कोउ चलि आई जु कहानि ।
ताको वक्ता प्रथम को नहिन परै पहिचानि ॥

जो कोई प्राचीन कहानी चली आई होय ताको प्रथम वक्ता नही पहिचान्यो परै सो ऐतिह्य अलंकार है ॥

उदाहरण दोहा ।

हे सीता उर धीर धरि जन धरि मन अपघात ।
जीवत सो नर सुख लहै यहै लोक की बात ॥

त्रिजटा की उक्ति । हे सीता हृदय मैं धीरज धरि मन मैं अपघात मति धरै । जो आदमी जीवै सो सुख पावै यह लोक की बात है । इहां जीवत सो नर सुख लहै यह लोक कहानी है यातें ऐतिह्य है ॥ ३० ॥

इति प्रमाणालंकारा ।

---

अथ संसृष्टिसंकर लिख्यते दोहा ।

भूषण शब्दरु अर्थ के आपस मै मिलि जाँहि ।
संसृष्टिरु संकर तहाँ ये जुग नाम कहाँहि ॥३१॥

जहा शब्द और अर्थ के अलंकार आपस में मिलिजांहि तहा संसृष्टि और संकर ये दो नाम कहावें है ॥ ३१ ॥

अथ संसृष्टि लक्षण दोहा ।

एक अलंकृति कों रहै नहि दूसर की चाह ।
बाधकहूं इक आन को होय नहीं किंहुँ राह ॥३२॥

जुदे जुदे भासैं सकल अपनी अपनी ठाम ।
तिल तंडुल की रीति करि है संसृष्टि सुनाम ॥

एक अलकार कौं दूसरे अलकार की चाह नहीं रहै और एक अलकार दूसरे अलकार को बाधक भी किसी राह सैं नहीं होय ॥ ३० ॥

तिल तंडुल की रोति करिकै सब अपनो अपनो ठौर पर जुदे जुदे भासैं सो संसृष्टि नाम है ॥ ३३ ॥

अथ संसृष्टि भेद दोहा ।

अर्थ अर्थ के भूषणरु शब्द शब्द के होय ।
अर्थ शब्द के होय यौं त्रय संसृष्टि विजोय ॥३४॥

अर्थ अर्थ के अलंकार होय और शब्द शब्द के अलकार होय और अर्थ शब्द के अलकार होय ऐसैं तीन संसृष्टि देखौ । ३४ ॥

अथ शंकर लक्षण दोहा ।

पय पानी की रीति करि होय परस्पर लीन ।
ताको शंकर नामही भाषत परम प्रवीन ॥३५॥

दूध जल रीति करिकै अलकार परस्पर लीन होय ताकी परम प्रवीन हैं सो शंकर नाम भाखते है । ३५ ॥

अथ शंकर भेद दोहा ।

है अंगागी भाव अरु सम प्राधान्य वखानि ।
संदेह अरु इक वाचकानुप्रवेश चव मानि ॥३६॥

अगांगी भाव प्रकार है सम प्राधान्य २ प्रकार बखानौं सदेह कर ३ और एक वाचकानुप्रवेश प्रकार जानौं ये चारि भेद हैं ॥ ३६ ॥

अथ अगांगी भाव लक्षण दोहा ।

बीज वृक्ष के न्याय करि इक इक को अँग होय ।
सो अगांगी भाव है कवि गुलाब मत जोय ।३७।

बीज के न्याय करिकै एक अलङ्कार दूसरे अलकार को अंग होय सो अगांगी भाव प्रकार है गुलाब कवि के मत मैं देखौ ॥ ३७ ॥

अथ सम प्राधान्य प्रकार लक्षण दोहा ।

दिन दिनपति के न्याय करि सगप्रगटैं सँगभास ।
नाम सम प्राधान्यहो कवि गुलाब कह तास ।३८।

दिन सूर्य न्याय करि अलकार साथ ही प्रगटैं साथ ही भासैं गुलाब कवि है सो ताको नाम समप्रधान्य कहैं हैं ॥

अथ संदेह संकर लक्षण चन्द्रायण ।

प्रथम मिटायें द्वितिय अलङ्कृति भासही ।
द्वितिय मिटायें प्रथम विशेष प्रकासही ॥
बाध न इक को एक राति दिन न्याय करि ।
तिँहिँ प्रकार सदेह कहत कवि मोद धरि ॥३९॥

पहिलो अलकार मिटाये सैं दूसरो अलकार भासै दूसरो अलकार मिटाये सैं पहिलो अलकार प्रकासै राति दिन

न्याय करि एक कौं एक बाधे नहीं ताकौं सदेह प्रकार कहत हैं कवि मोद धरि करि कै ॥ ३८ ॥

अथ एकवाचकानुप्रवेश प्रकार लक्षण दोहा ।

न्याय नृसिंहाकार करि पदरु वाक्य इक माहि।
जुग भूषण इकवाचकानुप्रवेश कहि ताहि ॥४०॥

नृसिंहाकार न्याय करि एक पद और एक वाक्य मैं दोय अलकार होंय ताकों एक वाचकानुप्रवेश प्रकार कहो ॥ ४० ॥

अर्थ अर्थ की प्रथम संसृष्टि को उदाहरण दोहा ।

शशि सो उज्जल मुख लसै खजन हैं मनु नैंन ।
अधर नासिका बिंब शुक मधुर सुधा से वैन ॥

शशि सो उजलो मुख लसै है नैन है सो मानो खंजन हैं ॥ अधर और नासिका है सो किंदूरी और शुक हैं ॥ सुधा से मीठे बचन है ॥ यहां उपमा उत्प्रेक्षा यथासंख्य अर्थालंकार करि संसृष्टि है ॥ ४१ ॥

अथ कामाधा उदाहरन सवैया ।

छाडत ना पति कौं छिनहू गुरुलोगन को मन मानत भै ना । कानि करै सखियानहु की न कथै मदमार भरे बड वैना॥ नाक चढाय भ्रमा भृकुटी त्रिपुटी भरि भाल सुभावत सैना ॥ बान मनोभवचापचढे सम राखत उन्नत दीरघ नैना॥

दोहा।

स्वभावोक्ति पद चयन में उपमा चौथे मांहि ।
जुग अर्थालंकार करि ह्वा संसृष्टि सराहि ॥४३॥

द्वितीय संसृष्टि को उदाहरण दोहा।

कर की करकी वर चुरी धूरि-धूसरित देह ।
कत सुकरत परखी परत सुख सौं सनी सनेह ॥

सुन्दर कर की चूरी करकि गई है धूरि करि कै धूसरी देह है। क्यौं नटै है। पिछानी परै है। सुख सौं सनेह में सनी है यहा यमकछेकानुप्रास शब्दालंकारन की संसृष्टि है ॥ ४४ ॥

अथ नवल अनगा उदाहरन सवैया ।

उच्च हँसै नहि रोस करै मधुरे मृदु बैन वखानि सुटेरै । देहरि लाघि कढै घर तें नहि सासन-सासन नेक न गेरै ॥ कानि करै गुरुलोगन की अति नेह-नही नहि नैनन फेरै । पै पति की वर बात कहै तव भौह भमाय सखी तन हेरै ॥

दोहा।

सासन सासन मे जमक लखि छेकानुप्रास ।
शब्द शब्द जुग योग तें ह्वा संसृष्टिहि भास ।४६।

तृतीय संसृष्टि को उदाहरन दोहा ।

दृग से दृग हैं याहि के मुख सौ मुखही आहि।
कर से कर कुच से कुचहि उपमा उपजै काहि॥

याके दृग से याके ही दृग है। मुख सो मुखही है। कर से कर ही है कुच से कुच ही है। उपमा कौन कौं उपजै इहां छेकानुप्रास अनन्वय शब्दार्थालंकार की संसृष्टि है॥

अथ आरूढ यौवना उदाहरन सवैया ।

आज लखी इक गोपसुता करि-कुंभन से कुच की छबि चैना। है नहि चंपक की तन सी दुति आनन सी शशि की दुति है ना॥ गोल कपोल अमोल मनोहर पीपन प्रान सुधा सम वैना। कंजन-भंजन खंजन-गंजन है मनरंजन साँजन नैना॥ ४८॥

दोहा।

पूर्णोपम लुप्तोपमा अनुप्रास अनुमानि।
चवथ प्रतीप द्वितीय पद यौ संसृष्टि पिछानि॥

इति संसृष्टि ।

अथ अगांगी भाव प्रकार उदाहरण दोहा।

हलत पवन सें तरुनतर दोखत छांह अचूक।
शशिहरि नें तम-गज हनें मानहु तिनके टूक॥

पवन सें हालते वृक्षन के नीचे जो अचूक छाया दी खती है सो मानों शशिसिंह नें तम रूप हाथी मारे हैं ति नके टूक हैं। यहां शशिहरि तमगज रूपक है सो उत्प्रेक्षा को अंग है यातें अगांगी भाव प्रकार है॥ ५०॥

सम प्राधान्य प्रकार उदाहरण दोहा।

लंघित तुंग पयोधर सु रवितुरगावलि पार।
मध्य अरुण नायक मनहु नभ-श्रीमरकत हार॥

ऊचे मेघन कों उलाङ्घती हुई सूर्य का घोडान की पंक्ति है सो हमारी रक्षा करो सो मानों मध्य मे है लालमणि जाके ऐसो आकाश लक्ष्मी को पन्ना को हार है॥ इहां श्लेष उत्प्रेक्षा समासोक्ति साथ ही प्रगटते है साथही भासते हैं। यातें सम प्राधान्य प्रकार है। नभ श्री में नायिका व्यव हार को आरोप है सो समासोक्ति है। नायक नाम सारथी और हार की मणि को है। "नायको नेतरि श्रेष्ठे हारमध्य मणावपीति" विश्व॥ ५१॥

अथ संदेह प्रकार उदाहरण कवित्त।

शोभा तिहुलोक की मसाली शोष केलि मेलि
रूप वर भाजन में फेरि फेरि जोवतो। चंदन

कपूर रस चोवा सधि सानिसानि निज निपुनाई
सब ताही माझ पोवती ॥ सुकवि गुलाव जो व-
नाय विधि-कारीगर कुंकुम कनक बिज्जुमार जल
धोवती । चोपनी पियूष लेय नीकी भांति चोपती
तौ राधामुख चंद की समान चंद होवती ॥

तीनों लोक की शोभा है सो मसालो इकठ्ठो करि रूप है सो सुन्दर भाजन होय तामैं धरि कै फेरि फेरि शुध करतौ । चन्दन कपूर शृङ्गार रस इनका चोवा में सानि के अपनी सब चतुराई ताही में लगातौ गुलाव कबि कहै है ब्रह्मा कारीगर है सो केशर सोनो बिजुरी इनको सार है सो जल होय तामैं धोतौ अमृत रूप चोपनी लेय के आछी तरह सैं चोपतो तौ राधा का मुख चन्द्रमा की समान चन्द्रमा होतौ यह सभावना है जो यों यद सैं और न ऐसो चन्द्रमा होय न राधाका मुख की समान होय यह मिथ्याध्यवसित है दोनू मे असभव है याते सन्देह प्रकर है । जो वतौ पोवतौ धोवतौ चोपतौ यों भूत काल सैं अन्वय होय तब तौ सभावना होय । और जोवै पोवै धोवै चोपै तब होवै तौ होवै यों भविष्यति काल मैं अन्वय होय तब मिथ्याध्यवसिति होय ॥ ५२ ॥

अथ एक वाचकानुप्रवेश सकर दोहा ।

है हरि दीनदयालु मैं यह मांगों सिर नाय ।
तुव पद पंकज आसरै मन मधुकर लगि जाय ॥

हे हरि दीनदयालु मैं यह थिर नवाय करि कै मागौं हौं तुह्मारे चरण कमल के आसरें मेरो मन भ्रमर लगि जाय। इहा पदपकज मनमधुकर मे रूपक छेकानुप्रास है यातैं एक वाचकानुप्रवेश शकर है। काहू के मत मैं शब्दार्थालकार का ही एक वाचकानुप्रवेश होय है। काहू के मत मैं अर्थालकारन को भी होय है। जहां शब्दार्थालकार जुदा जुदा होय तहा ससृष्टि है। अरु जहा एक पद मैं दोनौं हौंय तहा एक वाचकानुप्रवेश शकार है॥ ५१॥

इति ससृष्टिशकर सम्पूर्ण॥

---

श्रीयुत जसयुत विजययुत युतमन वाछित काम।
राजो महि सिर शेष लो सुतन सहित न्रप राम॥
अव सवत उनईस से वावन फागुन माहि।
श्रीरघुवीरनरेश ने सुन्यौ ग्रन्थ चित चाहि॥५४॥
शीलसदन जनदुखकदन मदनरूप रनधीर।
अरिमदमर्दन वर बदन निर्मल मन रघुवीर॥

सवैया।

धीरन मैं रनधीर महा पर-पीरनिवारन मै इकलोई। सागरशील सयानन को गुनआगर आहि उजागर जोई॥ क्षिति दिगन्तन लौं रहि

छाय दया धनदायकता नहि गोई ।
मडल को मघवा रघुवीर समान न ५।

दोहा।

ग्राम दोय ताजी मगज दिये राम .
कचन ककन पगन मैं पहिराये रघुवी
दियो हुक्म सुनि ग्रन्थ इमि ू रघु
उदाहरन भूषनन के निज कृत धरहु
सो सासन सिर धरि धरे मम ग्रथन
उदाहरन भूषनन के जिँहिँ ठाँ जोग्य
जवलगि महि अहि शिर रहै जवलगि
तवलगि राजो सुखसहित सुवन स।

इति श्रीमद्गुलाबकविरायेण विरचिता ल।।
सपूर्णा ।



## भाषा काव्य के ग्रन्थ—अलङ्कार।

| | |
|---|---|
| अलङ्कार मञ्जरी | /) |
| कविकुलकण्ठाभरण | /) |
| कर्णाभरण | /) |
| चेतचन्द्रिका | ।/) |
| दीपप्रकाश | /) |
| भाषाभूषण | /) |

## नायिका भेद।

| | |
|---|---|
| नायिका भेद बरवे में | /, |
| रसप्रबोध | ।/) |
| रसराज | ।) |
| शृङ्गारनिर्णय | ।/) |
| सुन्दरशृङ्गार | ।) |
| शृङ्गारसुधाकर | २॥) |
| सुन्दरी सर्वस्व | २) |
| सुन्दरीविलास | ।/) |
| सुधानिधि | ॥) |
| जगतबिनोद | ॥) |

## नखसिख।

| | |
|---|---|
| केशवदासकृतनख सिख | /) |
| चन्द्रशेखरकृत नखसिख | /, |
| बलभद्रकृतनखसिख | /) |

मैनेजर भारतजीवन बनारस सिटी।